गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रस्तुत...

18 नवम्बर से 24 नवम्बर 2018

# गुरुत्व ज्योतिष

## साप्ताहिक ई-पत्रिका



**Nonprofit Publications**

FREE
E CIRCULAR

गुरुत्व ज्योतिष
साप्ताहिक ई-पत्रिका
18 नवम्बर से
24 नवम्बर 2018


संपादक

चिंतन जोशी

संपर्क

गुरुत्व ज्योतिष विभाग

गुरुत्व कार्यालय
92/3. BANK COLONY,
BRAHMESHWAR PATNA,
BHUBNESWAR-751018,
(ODISHA) INDIA

फोन

91+9338213418,
91+9238328785,

ईमेल

gurutva.karyalay@gmail.com,
gurutva_karyalay@yahoo.in,

वेब

www.gurutvakaryalay.com
www.gurutvakaryalay.in
http://gk.yolasite.com/
www.shrigems.com
www.gurutvakaryalay.blogspot.com/

पत्रिका प्रस्तुति

चिंतन जोशी,
गुरुत्व कार्यालय

फोटो ग्राफिक्स

चिंतन जोशी,
गुरुत्व कार्यालय


## गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में लेखन हेतु फ्रीलांस (स्वतंत्र) लेखकों का स्वागत हैं...✍

गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में आपके द्वारा लिखे गये मंत्र, यंत्र, तंत्र, ज्योतिष, अंक ज्योतिष, वास्तु, फेंगशुई, टैरों, रेकी एवं अन्य आध्यात्मिक ज्ञान वर्धक लेख को प्रकाशित करने हेतु भेज सकते हैं।

अधिक जानकारी हेतु संपर्क करें।


GURUTVA KARYALAY
BHUBNESWAR-751018, (ODISHA) INDIA
Call Us: 91 + 9338213418,
91 + 9238328785
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in,
gurutva.karyalay@gmail.com

## अनुक्रम



## स्थायी और अन्य लेख

प्रिय आत्मिय,

बंधु/ बहिन

जय गुरुदेव

# संपादकीय

हिन्दू संस्कृति में पौराणिक मान्यता हैं कि भगवान श्रीविष्णु ने आषाढ़ मास की शुक्ल एकादशी किए दिन शंखासुर नामक महापराक्रमी राक्षस का लम्बे युद्ध के बाद वध किया था और इस युद्ध की थकावट दूर करने के लिए श्रीविष्णु क्षीरसागर में जाकर सो गए थे और चार मास पश्चात देवउठनी एकादशी के दिन उठे थे। इस कलियुग में कार्तिक मास भगवान विष्णु की आराधना के लिए अत्यंत दुर्लभ हैं। भगवान विष्णु की आराधना हेतु कार्तिक मास के समान और कोई भी मास नहीं है। कार्तिक मास मनुष्य को धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष चारों प्रदान करने वाला है। कार्तिक मास में स्नान-दान एवं तुलसी का पूजन विशेषरुप से फलदायी होता है। कार्तिक मास में भगवान विष्णु एवं देवी लक्ष्मी की आराधना विशेष फलदायी सिद्ध होती हैं एवं उनके समक्ष दीपक जलाने से अतुल्य फलों की प्राप्ति होती हैं। विद्वानों का मत हैं, की यदि स्नान में कुशा, दान करते समय हाथ में जल, एवं जप करते समय संख्या का संकल्प अवश्य करलेना चाहिए, अन्यथा किये गये कर्म के फल की प्राप्ति नहीं होती है।

कार्तिक माह के शुक्ल पक्ष की चतुर्दशी को बैकुण्ठ चतुर्दशी व्रत या बैकुण्ठ चौदस व्रत के नाम से जाना जाता हैं। मान्यता हैं, कि इस दिन स्वर्ग के द्वार हरी भक्तों के लिए खुले होते हैं। बैकुण्ठ चतुर्दशी व्रत में भगवान शिवजी और विष्णुजी का पूजन किया जाता हैं। बैकुण्ठ चतुर्दशी के दिन भगवान विष्णु का पूर्ण विधि-विधान से पूजन-अर्चन करना चाहिए। इस दिन भगवत गीता एवं श्रीसुक्त का पाठ करना विशेष लाभप्रद होता है। विद्वानों का मत हैं की बैकुण्ठ चतुर्दशी के दिन श्रीविष्णु का पूज एवं श्रीविष्णु की कथा का श्रवण करने से मनुष्य के समस्त पापों का नाश होता है। विष्णु मंत्र का जाप एवं स्तोत्र का विधि-विधान से पाठ करने से मनुष्य को बैकुण्ठ की प्राप्ति होती है। कार्तिक शुक्ल चतुर्दशी अर्थात बैकुण्ठ चतुर्दशी भगवान विष्णु तथा शिवजी के संयुक्त पूजन का प्रतीक है। शास्त्रोक्त मतानुसार एक बार भगवान विष्णुजी काशी में भगवान शिवजी को एक सहस्त्र (हजार) स्वर्ण कमल के पुष्प चढ़ाने का संकल्प करते हैं। लेकिन जब अनुष्ठान का समय आता हैं, तब शिवजी, विष्णुजी की परीक्षा लेने के उद्देश्य से एक स्वर्ण पुष्प कम कर देते हैं। पुष्प कम होने की बात विष्णुजी को ज्ञात होती ही वह अपने दोनों कमल नयनों अर्पित करने के लिए तैयार होते हैं। विष्णुजी की श्रद्धा-भक्ति देखकर भगवान शिव प्रकट होते हैं, आज से कार्तिक मास की इस शुक्ल पक्ष की चतुर्दशी बैकुण्ठ चतुर्दशी के नाम से प्रसिद्ध होगी। मान्यता हैं की इसी दिन शिवजी ने विष्णुजी को करोड़ो सूर्य की कांति के समान सुदर्शन चक्र भेट किया था।

इस साप्ताहिक ई-पत्रिका में संबंधित जानकारीयों के विषय में साधक एवं विद्वान पाठको से अनुरोध हैं, यदि दर्शाये गए मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना एवं उपायों या अन्य जानकारी के लाभ, प्रभाव इत्यादी के संकलन, प्रमाण पढ़ने, संपादन में, डिजाईन में, टाईपींग में, प्रिंटिंग में, प्रकाशन में कोई त्रुटि रह गई हो, तो उसे स्वयं सुधार लें या किसी योग्य ज्योतिषी, गुरु या विद्वान से सलाह विमर्श कर ले । क्योकि विद्वान ज्योतिषी, गुरुजनो एवं साधको के निजी अनुभव विभिन्न मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना, उपाय के प्रभावों का वर्णन करने में भेद होने पर कामना सिद्धि हेतु कि जाने वाली वाली पूजन विधि एवं उसके प्रभावों में भिन्नता संभव हैं।

आपका जीवन सुखमय, मंगलमय हो परमात्मा की कृपा
आपके परिवार पर बनी रहे। परमात्मा से यही प्राथना हैं...

चिंतन जोशी

## ***** साप्ताहिक ई-पत्रिका से संबंधित सूचना *****

- ई-पत्रिका में प्रकाशित सभी लेख गुरुत्व कार्यालय के अधिकारों के साथ ही आरक्षित हैं।
- ई-पत्रिका में वर्णित लेखों को नास्तिक/अविश्वासु व्यक्ति मात्र पठन सामग्री समझ सकते हैं।
- ई-पत्रिका के लेख आध्यात्म से संबंधित होने के कारण भारतिय धर्म शास्त्रों से प्रेरित होकर प्रस्तुत किया गया हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित किसी भी विषयो कि सत्यता अथवा प्रामाणिकता पर किसी भी प्रकार की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित जानकारीकी प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं और ना हीं प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी के बारे में जानकारी देने हेतु कार्यालय या संपादक किसी भी प्रकार से बाध्य हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेखो में पाठक का अपना विश्वास होना आवश्यक हैं। किसी भी व्यक्ति विशेष को किसी भी प्रकार से इन विषयो में विश्वास करने ना करने का अंतिम निर्णय स्वयं का होगा।
- ई-पत्रिका से संबंधित किसी भी प्रकार की आपत्ती स्वीकार्य नहीं होगी।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेख हमारे वर्षो के अनुभव एवं अनुशंधान के आधार पर दिए गये हैं। हम किसी भी व्यक्ति विशेष द्वारा प्रयोग किये जाने वाले धार्मिक, एवं मंत्र- यंत्र या अन्य प्रयोग या उपायोकी जिन्मेदारी नहिं लेते हैं। यह जिन्मेदारी मंत्र- यंत्र या अन्य उपायोको करने वाले व्यक्ति कि स्वयं कि होगी।
- क्योकि इन विषयो में नैतिक मानदंडों, सामाजिक, कानूनी नियमों के खिलाफ कोई व्यक्ति यदि नीजी स्वार्थ पूर्ति हेतु प्रयोग कर्ता हैं अथवा प्रयोग के करने मे त्रुटि होने पर प्रतिकूल परिणाम संभव हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित जानकारी को माननने से प्राप्त होने वाले लाभ, लाभ की हानी या हानी की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं।
- हमारे द्वारा पोस्ट किये गये सभी जानकारी एवं मंत्र-यंत्र या उपाय हमने सैकडोबार स्वयं पर एवं अन्य हमारे बंधुगण पर प्रयोग किये हैं जिस्से हमे हर प्रयोग या कवच, मंत्र-यंत्र या उपायो द्वारा निश्चित सफलता प्राप्त हुई हैं।
- ई-पत्रिका में गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रकाशित सभी उत्पादों को केवल पाठको की जानकारी हेतु दिया गया हैं, कार्यालय किसी भी पाठक को इन उत्पादों का क्रय करने हेतु किसी भी प्रकार से बाध्य नहीं करता हैं। पाठक इन उत्पादों को कहीं से भी क्रय करने हेतु पूर्णतः स्वतंत्र हैं।

अधिक जानकारी हेतु आप कार्यालय में संपर्क कर सकते हैं।

(सभी विवादो केलिये केवल भुवनेश्वर न्यायालय ही मान्य होगा।)

# कार्तिक शुक्ल एकादशी का धार्मिक महत्व

संकलन गुरुत्व कार्यालय

कार्तिक माह की शुक्ल पक्ष की एकादशी को देवउठनी एकादशी कहा जाता है। इसे देवोत्थान एकादशी, देवउठनी ग्यारस, प्रबोधिनी एकादशी आदि नामों से भी जाना जाता है। आषाढ़ शुक्ल एकादशी अर्थात देवशयनी एकादशी को देव सो जाते हैं, और इस दिन से चार्तुमास प्रारंभ होने के कारण सभी मांगलिक कार्य रुक जाते हैं। देवउठनी एकादशी को देव उठते हैं, क्योकि, एसी मान्यता है कि देवशयनी एकादशी के दिन भगवान विष्णु चार माह तक क्षीरसागर में सोए थे, जो चार माह उपरान्त देवउठनी एकादशी जागे थे। इस लिए इसे देवोत्थान अर्थात देवउठनी एकादशी कहा जाता है।

देवउठनी एकादशी से सभी मांगलिक कार्य शुरू हो जाते हैं। एकादशी के दिन पवित्र नदि-तीर्थ इत्याति में स्नान-दान, होम, यज्ञ तथा उपासना आदि का विशेष महत्व है। इस दिन से सभी मांगलिक कार्यों का प्रारंभ हो जाते हैं। इस दिन भगवान विष्णु-लक्ष्मी के सम्मुख शुद्ध घी का दीपक जलाएं। हिन्दू शास्त्रोंमें कार्तिक मास को सर्वश्रेष्ठ मास माना गया है।

इस कलियुग में कार्तिक मास भगवान विष्णु की आराधना के लिए अत्यंत दुर्लभ हैं। विद्वानों का मत हैं की, भगवान विष्णु की आराधना हेतु कार्तिक मास के समान और कोई भी मास नहीं है। कार्तिक मास मनुष्य को धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष चारों प्रदान करने वाला है।

कार्तिक मास में स्नान-दान एवं तुलसी का पूजन विशेषरुप से फलदायी होता है।

शास्त्रोंक्त मान्यता हैं, की कार्तिक मास में दीपदान करने से मनुष्य के सभी पाप नष्ट हो जाते हैं। स्कंद पुराण में वर्णित है कि कार्तिक मास में यदि कोई मनुषय मंदिर, पवित्र नदी के किनारे, तुलसी के निकटा, घर के पूजा स्थान एवं शयन कक्ष में दीपक जलाता है उसे सकल सुखों की प्राप्ति सरलता से होती हैं।

कार्तिक मास में भगवान विष्णु एवं देवी लक्ष्मी की आराधना विशेष रुप से फलदायी सिद्ध होती हैं एवं उनके समक्ष दीपक जलाने से अतुल्य फलों की प्राप्ति होती हैं।

विद्वानों का मत हैं, की यदि स्नान में कुशा, दान करते समय हाथ में जल, एवं जप करते समय संख्या का संकल्प अवश्य करलेना चाहिए, अन्यथा किये गये कर्म के फल की प्राप्ति नहीं होती है।

***

## इस वर्ष देवउठनी एकादशी से क्यों नहीं होगा मांगलिक कार्यों का शुभारंभ !

इस वर्ष 2018 में देव उठनी एकादशी 19 नवम्बर सोमवार को है। ज्योतिष के अनुसार सूर्य के वृश्चिक राशि में प्रवेश होते ही विभिन्न मांगलिक कार्य प्रारंभ हो जाते हैं। लेकिन इस वर्ष 2018 में सूर्य का वृश्चिक राशि में प्रवेश 16 नवंबर को हो रहा हैं, और देवउठनी एकादशी 19 नवम्बर को हैं। सामान्यतः देवउठनी एकादशी के दिन से सभी प्रकार के मांगलिक कार्य प्रारंभ हो जाते हैं, लेकिन 12 नवम्बर से 7 दिसम्बर तक गुरु अस्त रहेगा। जो 7 दिसंबर को गुरु का उदय होगा। इस कारण इस साल देवउठनी एकादशी के दिन से मांगलिक कार्यों का शुभारंभ नहीं होगा।

# तुलसी और शालिग्राम विवाह की पौराणिक कथा

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

एक कथा के अनुसार पूर्व जन्म में तुलसी का नाम वृंदा था, वृंदा का जन्म राक्षस कुल में हुआ था। वृंदा बचपन से ही भगवान विष्णु की भक्त थी। वृंदा पूर्ण विश्वास और निष्ठा से भगवान विष्णु की भक्ति में ही अपना समय व्यतित होता।

लेकिन एक बार वृंदा ने जंगल से गुजरते हुए उसे तपस्या करते हुए गणेश जी को देखा । गणेश जी के दिव्य रुप को देख वृंदा नें उनके सामने विवाह प्रस्ताव रखा। लेकिन गणेशजी ने वृंदा के प्रस्ताव से इनकार कर दिया।

इस पर क्रोधित होकर वृंदा गणेश जी को श्राप दे दिया और गणेश जी ने भी वृंदा पर क्रोध करते हुए उसका दैत्य के साथ विवाह होने का श्राप दे दिया। जिसके फलस्वरुप वृंदा का विवाह दैत्य राज जालंधर के साथ हुआ। वृंदा वृंदा बड़ी ही पतिव्रता थी सदा निष्ठा से अपने पति की सेवा किया करती थी और अपने पति के प्राणों की रक्षा के लिए विधि-विधान से इष्ट आराधना किया करती थी।

जब भी जालंधर किसी युद्ध के लिए जाता, तो वृंदा उसकी रक्षा के लिए और विजय की कामना से अपने इष्ट का पूजन करती। जिस कारण दैत्य जालंधर सभी जगह युद्ध में विजयी रहता था।

एक बार देवता और दानव में युद्ध हुआ, जलंधर के युद्ध पर जाते समय वृंदा ने कहा स्वामी आप युद्ध पर जा रहे हैं, लेकिन आप जब तक युद्ध भूमि से आप वापस नहीं आ जाते में आपकी रक्षा एवं विजय प्राप्ति हेतु पूर्ण भक्ति-भाव से इष्ट आराधना करुंगी।

जलंधर युद्ध में चला गया और वृंदा संकल्प ले कर इष्ट आराधना करने लगी। जिससे देवता भी जलंधर को हराने में असमर्थ हो रहे थे, पतिव्रता स्त्री की आराधना के प्राभाव को देख देवता भी चिंतित हो गये और भगवान विष्णु की शरण में गये और इसका समाधान पूछा सबकी प्रार्थना की तो विष्णुजी कहने लगे वृंदा मेरी परम भक्त है, में उसकी आराधना में विध्न नहीं डाल सकता। इस पर सभी देवगणों ने पुनः अनुरोध करते हुए कहां भगवान ! दूसरा और कोई उपाय भी तो नहीं है, अतः कृप्या आप ही हमारी

मदद कर सकते है। इस पर विष्णुजी ने वृंदा की आराधना में विध्न उत्पन्न करने का उपाय निकाला।

जब जालंधर युद्ध पर था और वृंदा इष्ट आराधना में तल्लीन थी तब विष्णुजी जालंधर का वेश धारण कर वृंदा के पास गये । वृंदा ने अपने पति स्वरुप में आये विष्णुजी को देख अपनी इष्ट आराधना पूर्ण कर उनकी सेवा में लग गई। दूसरी और युद्ध में जालंधर की शक्ति क्षीण होने लगी तो, देवताओ ने जलंधर का सिर काट कर उसे मार दिया। जलंधर का कटा सिर उसी के महल में आकर गिरा, जिसे देख वृंदा चौंक गयी और उसके मन में प्रश्न हुवा मेरे पति का सिर तो यहां कटकर पडा है, तो फिर ये मेरे सामने कौन खड़े है? वृंदाने पूछा आप कौन हो जिसकी मेने पति के स्वरुप में सेवा की हैं, उसके प्रश्न के उत्तर में भगवान विष्णु ने अपने स्वरुप में दर्शन दिए। वृंदा अपने साथ हुए छल की सारी बात समझ गई, वृंदा ने क्रोधित होकर भगवान को श्राप दे दिया, आप पत्थर स्वरुप हो जाओ और अपनी पत्नी का वियोग सहो, जिससे भगवान विष्णु तत्क्षण पत्थर (शालिग्राम) के हो गये।

यह देख कर देवलोक में हाहाकार मच गया, मातालक्ष्मी जी यह देख रोने लगीं और वृंदा से प्रार्थना करने लगी। माता लक्ष्मी और देवताओ की विनती पर वृंदा ने भगवान को वापस वैसा ही कर दिया और अपने पति का सिर लेकर वे सती हो गयीं।

उसकी राख से एक पौधा उत्पन्न हुआ तब भगवान विष्णु ने इस पौधे का नाम तुलसी रखा।फिर भगवान बोलें, वृंदा के श्राप स्वरूप पत्थर (शालिग्राम) का विवाह तुलसी के साथ हर साल कार्तिक मास में देव उठनी एकादशी को होगा। मेरे शालिग्राम स्वरुप के साथ तुलसी का पूजन भी समान रुप से होगा। तुलसी विष्णु प्रिय रहेगी । बिना तुलसी मेरी पूजा अपूर्ण होगी।

तभी से हर वर्ष देव उठनी एकादशी को तुलसी और भगवान विष्णु स्वरुप शालिग्राम का विवाह किया जाता है ।

## अन्य कथा

हिंदू धर्म की मान्यताओं के अनुसार कार्तिक मास की शुक्ल पक्ष की एकादशी अर्थात देवोत्थानी या देवउठनी एकादशी का पर्व मनाया जाता है। हिंदू धर्म की परंपरा के अनुसार इस दिन तुलसी और शालिग्राम का विवाह किया जाता है। शालिग्राम को साक्षात भगवान विष्णु का ही स्वरुप माना जाता है।

पौराणिक की कथा के अनुसार तुलसी और शालिग्राम के विवाह का उल्लेख मिलता हैं जो इस प्रकार है। एक समय में दैत्यों के राजा दंभ हुवा, जो भगवान विष्णु का परम भक्त था। विवाह के बहुत समय बाद भी उसके यहां पुत्र नहीं हुआ, दंभ ने दैत्यों के गुरु शुक्राचार्य को अपना गुरु बनाकर, उनसे पुत्र प्राप्ति की इच्छा व्यक्त कर उनसे इसका उपाय पुछा। शुक्राचार्य ने उसे पुत्र की कामना हेतु श्रीकृष्ण की विधि-वत आराधना करने का सुझाव दिया। पुत्र प्राप्ति की कामना से दंभ श्रीकृष्ण की आराधना के लिए पुष्कर में जाकर घोर तप करने लगा। दंभ की तपस्या से प्रसन्न होकर भगवान विष्णु प्रकट हुए और वर मांगने के लिए कहा, तो उसने पुत्र प्राप्ति की कामना व्यक्ति और भगवान ने उसे पुत्र होने का वरदान दिया।

भगवान विष्णु के आशिर्वाद से दंभ के यहां पुत्र संतान का जन्म हुआ। जिसका नाम शंखचूड़ रखा गया, शंखचूड़ ने बड़े होकर पुष्कर जाकर ब्रह्माजी को प्रसन्न करने के लिए घोर तप किया। शंखचूड़ की तपस्या से प्रसन्न होकर ब्रह्माजी प्रकट हुए और वर मांगने को कहा। शंखचूड़ ने वरदान में मांगा कि मैं देवताओं के लिए अजेय हो जाऊं। ब्रह्माजी ने उसे वरदान देकर कहा तुम बदरीवन जाकर, वहां धर्मध्वज की पुत्री तुलसी है, तुम उसके साथ विवाह कर लो।

ब्रह्माजी के कहने पर शंखचूड़ बदरीवन गया। बदरीवन में तपस्या कर रही तुलसी को देखकर शंखचूड़ उसकी और आकर्षित हो गया। तब ब्रह्माजी ने वहां प्रकट होकर उन्होंने दोनों को गंधर्व विवाह करने के लिए कहा। दोनों ने ऐसा ही किया। फिर शंखचूड़ व तुलसी सुख पूर्वक रहने लगे। ब्रह्माजी का वरदान था कि देवता भी शंखचूड़ को हरा नहीं पाएंगे। उसने अपने बल से तीनों लोक पर विजय प्राप्त कर ली।

शंखचूड़ सदैव भगवान श्रीकृष्ण की भक्ति करता था। देवता के हाथ से स्वर्ग की सत्त निकल जाने पर सब ब्रह्माजी को साथ लेकर भगवान विष्णु के पास

गए। भगवान विष्णु ने कहां शंखचूड़ की मृत्यु भगवान शिव के त्रिशूल से होगी। यह जानकर सभी देवता भगवान शिव के सामने अपना सुझाव लेकर गये। भगवान शिव ने अपने एक गण को दूत बनाकर शंखचूड़ के पास भेजा।

शिवजी के आदेश से शिवगण ने शंखचूड़ को समझाया कि वह देवताओं को उनका राज्य वापस लौटा दे। लेकिन शंखचूड़ ने कहा कि मैं बिना युद्ध के देवताओं को राज्य नहीं लौटाऊंगा। इस अपर भगवान शिव अपनी सेना लेकर शंखचूड़ से युद्ध के लिए निकल पड़े। जिससे देवता व दानवों में युद्ध होने लगा। वरदान के कारण का युद्ध सैकड़ों सालों तक चलता रहा।

अंत में भगवान शिव ने शंखचूड़ का वध करने के लिए अपना त्रिशूल उठाया ही था कि तभी आकाशवाणी हुई जब तक शंखचूड़ के पास में श्रीविष्णु का कवच है और इसकी पत्नी युद्ध के दौरान अविरत आराधना में लगी रहती थी। है, तब तक इसका वध संभव नहीं होगा।

आकाशवाणी सुनकर भगवान विष्णु वृद्ध ब्राह्मण का रूप धारण कर शंखचूड़ के पास जाकर उस्से श्रीविष्णु कवच को दान में मांग लिया। शंखचूड़ ने वह कवच को दान कर दिया। कवच लेकर भगवान विष्णु शंखचूड़ का स्वरूप बनाकर उसकी तुलसी के पास गए। भगवान विष्णु ने तुलसी को विजयी होने की सूचना दी। जिसे सुनकर तुलसी ने अपनी आराधना संपन्न करली, और प्रसन्नता से पति रूप में आए भगवान विष्णु का पूजन कर उनकी सेवा करने लगी। जिसके फलस्वरुप तुलसी के पूजन में भंग हो गया, और शिवजी ने युद्ध में त्रिशूल से शंखचूड़ का वध कर दिया। तुलसी को कुछ समय पश्चात तुलसी को संदेह हुआ कि यह मेरे स्वामी शंखचूड़ नहीं है, तब भगवान भगवान विष्णु ने अपने मूल स्वरूप उपस्थित हुए। शंखचूड़ की पत्नी उसके साथ छल हुआ ज्ञात होते ही रोने लगी। तुलसी ने कहा आपने छलपूर्वक मेरी इष्ट आराधना में विध्न उत्पन्न किया है और मेरे स्वामी को मार दिया। मेरे श्राप से अब आप पत्थर होकर पृथ्वी पर रहेंगे।

तब भगवान विष्णु ने कहा देवी, तुम बहुत तपस्या कर चुकी हो। अब तुम इस शरीर का त्याग दों, और दिव्य देह धारणकर मेरे साथ आन्नद पूर्वक रहो। तुम्हारा यह शरीर नदी रूप में बदल जायेगा और तुम गंडकी नामक नदी के रूप में प्रसिद्ध प्राप्त होगी। तुम पुष्पों में श्रेष्ठ तुलसी बन जाओगी और सदा मेरी प्रिय होकर मेरे साथ रहोगी। तुम्हारे श्राप को सत्य करने के लिए मैं पत्थर (शालिग्राम) बनकर पृथ्वी रहूंगा। गंडकी नदी के तट पर मेरा वास होगा। और नदी में रहने वाले असंख्य कीड़े पत्थर में मेरे चक्र चिह्न का निर्माण करेंगे। शायद तब से तुलसी व शालिग्राम के विवाह की परंपरा रही हो!

# सर्व कार्य सिद्धि कवच



जिस व्यक्ति को लाख प्रयत्न और परिश्रम करने के बादभी उसे मनोवांछित सफलताये एवं किये गये कार्य में सिद्धि (लाभ) प्राप्त नहीं होती, उस व्यक्ति को सर्व कार्य सिद्धि कवच अवश्य धारण करना चाहिये।

**कवच के प्रमुख लाभ**: सर्व कार्य सिद्धि कवच के द्वारा सुख समृद्धि और **नव ग्रहों** के नकारात्मक प्रभाव को शांत कर धारण करता व्यक्ति के जीवन से सर्व प्रकार के दु:ख-दारिद्र का नाश हो कर सुख-सौभाग्य एवं उन्नति प्राप्ति होकर जीवन मे सभि प्रकार के शुभ कार्य सिद्ध होते हैं। जिसे धारण करने से व्यक्ति यदि व्यवसाय करता होतो कारोबार मे वृद्धि होति हैं और यदि नौकरी करता होतो उसमे उन्नति होती हैं।

- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **सर्वजन वशीकरण** कवच के मिले होने की वजह से धारण कर्ता की बात का दूसरे व्यक्तिओ पर प्रभाव बना रहता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **अष्ट लक्ष्मी** कवच के मिले होने की वजह से व्यक्ति पर सदा मां महा लक्ष्मी की कृपा एवं आशीर्वाद बना रहता हैं। जिस्से मां लक्ष्मी के अष्ट रुप (१)-आदि लक्ष्मी, (२)-धान्य लक्ष्मी, (३)- धैर्य लक्ष्मी, (४)-गज लक्ष्मी, (५)-संतान लक्ष्मी, (६)-विजय लक्ष्मी, (७)-विद्या लक्ष्मी और (८)-धन लक्ष्मी इन सभी रुपो का अशीर्वाद प्राप्त होता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **तंत्र रक्षा** कवच के मिले होने की वजह से तांत्रिक बाधाए दूर होती हैं, साथ ही नकारात्मक शक्तियो का कोइ कुप्रभाव धारण कर्ता व्यक्ति पर नहीं होता। इस कवच के प्रभाव से इर्षा-द्वेष रखने वाले व्यक्तिओ द्वारा होने वाले दुष्ट प्रभावो से रक्षा होती हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **शत्रु विजय** कवच के मिले होने की वजह से शत्रु से संबंधित समस्त परेशानिओ से स्वतः ही छुटकारा मिल जाता हैं। कवच के प्रभाव से शत्रु धारण कर्ता व्यक्ति का चाहकर कुछ नही बिगाड़ सकते।

अन्य कवच के बारे मे अधिक जानकारी के लिये कार्यालय में संपर्क करे:

किसी व्यक्ति विशेष को सर्व कार्य सिद्धि कवच देने नही देना का अंतिम निर्णय हमारे पास सुरक्षित हैं।

# तुलसी सेवन करें लेकिन सावधानी के साथ !

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

हिन्दू धर्म में तुलसी के पौधे को पवित्र माना जाता है। माना जाता है कि जिस घर के आंगन में तुलसी का पौधा लगा होता हैं उस घर से कलह और दरिद्रता दूर होजाते हैं। धर्मग्रंथों में तुलसी को हरि प्रिया कहा गया हैं। पुराणों में भी भगवान विष्णु और तुलसी के विवाह का वर्णन मिलता हैं।

आयुर्वेद शास्त्र के अनुशार तुलसी को संजीवनी बूटी भी कहा जाता है। क्योकि तुलसी के पौधे में अनेको औषधीय गुण पाये जाते हैं। तुलसी का सेवन कफ द्वारा पैदा होने वाले रोगों से बचाने वाला और शरीर कि रोग प्रतिरोधक क्षमता को बढ़ाने वाला माना गया हैं। इसलिए तुलसी के पत्तों का सेवन करना लाभकारी होता हैं।



हमारे शास्त्रों में तुलसी के पत्तों का उचित तरीके से सेवन करने का वर्णन किया गया हैं। जिसका पालन न करने पर यही तुलसी के पत्ते का सेवन हानिकारक भी हो सकते हैं।

तुलसी सेवन का शास्त्रोक्त तरीका हैं कि जब भी तुलसी के पत्ते मुंह में रखें, उन्हें दांतों से न चबाकर सीधे ही निगल लेने चाहिये।

इसका विज्ञान कारण हैं, कि तुलसी के पत्तों में पारा (धातु) के अंश होते हैं। जिस कारण तुलसी चबाने पर बाहर निकलकर दांतों कि सुरक्षा परत को नुकसान पहुंचाते हैं। जिससे दंत और मुख रोग होने का खतरा बढ़ जाता है।

यदि तुलसी के पत्ते चबाकर खाने कि आत्याधिक आवश्यकता होतो, तुलसी सेवन के पश्चयात तुरंत कुल्ला कर लें। क्योकि इसका अम्ल दांतों के एनेमल को खराब कर देता हैं।

इसलिए ध्यान रहे कि विष्णुप्रिया की आराधना कर धर्म लाभ तो पाएं लेकिन उसका सेवन सावधानी से कर स्वास्थ्य लाभ भी पाएं।

## तुलसी के प्रकार:

तुलसी दो तरह की होती है। काली तुलसी व कपूर तुलसी (बेल तुलसी)

## तुलसी सेवन के लाभ

- तुलसी भोजन को शुद्ध करने वाला माना जाता हैं, इसी कारण ग्रहण लगने के पूर्व भोजन में डाला जाता हैं जिससे सूर्य या चंद्र कि विकृत किरणों का कुप्रभाव भोजन पर न पडे।
- तुलसी के पत्तो को मृत व्यक्ति के मुख में डाला जाता हैं, धार्मिक मत के अनुसार उस व्यक्ति को मोक्ष कि प्राप्ति होती हैं।
- तुलसी रक्त कि कमी के लिए रामबाण हैं। तुलसी के नियमित सेवन से हीमोग्लोबीन तेजी से बढ़ता हैं, शारीर कि स्फूर्ति बनी रहती हैं।
- तुलसी के सेवन से अस्थि भंग(टूटी हड्डियां) शीघ्रता से जुड़ जाती हैं।
- गृह निर्माण के समय नींव में घड़े में हल्दी से रंगे कपड़े में तुलसी कि जड़ रखने से भवन पर बिजली गिरने का डर नहीं होता।
- तुलसी कि सेवा करने वाले व्यक्ति को कभी चर्म रोग नहीं, चर्म रोग हैं तो उसमें सुधार होता हैं।

## उपयोग में सावधानी बरतें-

- तुलसी कि प्रकृति गर्म हैं, शरीर से गर्मी निकालने के लिये। तुलसी को दही या छाछ के साथ सेवन करने से, उष्ण गुण हल्के हो जाते हैं।

- तुलसी संध्या एवं रात्री में नहीं तोड़ें, एका करने से शरीर में विकार उत्पन्न होते हैं। क्योकि अंधेरे में तुलसी से उठने वाली विद्युत तरंगे तीव्र हो जाती हैं।
- तुलसी के सेवन के बाद दूध पीने से चर्म रोग होता हैं।
- तुलसी के साथ दूध, नमक, प्याज, लहसुन, मूली, मांसाहार, खट्टे पदार्थ सेवन करना हानिकारक होता हैं।
- तुलसी के पत्ते दांतो से चबाकर ना खायें, अगर खायें हैं तो तुरंत कुल्लाकर लें। कारण इसका अम्ल दांतों के एनेमल को खराब कर देता है।



## तुलसी सेवन का तरीका

- तुलसी के प्रातः खाली पेट सेवन से अत्याधिक लाभ प्राप्त होता है।
- तुलसी के पत्तों को या किसी भी अंग को सुखाना हो तो केवल छाया में सुखाएं। धुप में सुखाने से तुलसी के गुणों में कमी आती हैं।
- तुलसी के फायदे को देखते हुए एक साथ अधिक मात्रा में सेवन करना हानिकारक होता हैं।

## अन्य लाभ

- तुलसी की माला धारण करने वाले व्यक्ति को टांसिल में लाभ होता।
- स्त्री रोग- मासिक धर्म, श्वेत प्रदर यदि मासिक धर्म ठीक से नहीं आता तो एक ग्लास पानी में तुलसी बीज को उबाले, आधा रह जाए तो इस काढ़े को पी जाएं, मासिक धर्म खुलकर होगा।
- मासिक धर्म के दौरान यदि कमर में दर्द भी हो रहा हो तो एक चम्मच तुलसी का रस सेवन करें।
- तुलसी का रस 10 ग्राम चावल के उबले पानी के साथ सात दिन पीने से प्रदर रोग ठीक होगा। इस दौरान दूध भात ही सेवन करें।
- तुलसी के बीज पानी में रातभर भिगो दें। सुबह मसलकर छानकर मिश्री के मिलाकर सेवन करें, प्रदर रोग ठीक होता हैं।
- तुलसी के रस में शहद मिलाकर नियमित कुछ दिनों तक सेवन करने से स्मरण शक्ति बढ़ती हैं।
- तुलसी के पत्तों का दो तीन चम्मच रस प्रातःकाल खाली पेट सेवन करने से स्मरण शक्ति बढ़ती है।
- तुलसी कि पिसी पत्तियों में एक चम्मच शहद मिलाकर नित्य एक बार सेवन कर ने से शरीर निरोगी रहता हैं, चहरे पर चमक आती हैं।पानी में तुलसी के पत्ते डालकर भिगोकर रखने से एवं यह पानीका सेवन करने से यह टॉनिक का काम करता हैं।

# क्या मंगली दोष वाले जातक थोड़े गुस्सैल व चिड़चिड़े होते हैं?

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

जन्म कुंडली में मंगली होना अथवा मंगल दोष होना किसी जातक के लिये अमंगलकारी नहीं हैं। मंगली होना कोई दोष नहीं हैं यह एक विशेष योग होता हैं जो कुछ विषेश जन्म कुंडली में पायेजाते हैं। मंगली जातक कुछ विशेष गुण लिये हुवे प्रतिभा संपन्न होते हैं। हमारा उद्देश्य यहा मंगल दोष के प्रभाव को नकारना नहीं हैं, उस्से जुडे भ्रम को दूर कर, उस्से जुडे शास्त्रीय नियमो से आपको परिचित करना और उसके निवारण के उपाय बताना हैं।

## मंगली-दोष विचार कैसे किया जाता हैं। इस्से जुडे शास्त्रोक्त नियम इस प्रकार हैं।

**अगस्त्य संहिता के अनुसार:**

धने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजे।
भार्या भर्तु विनाशाय भर्तुश्च स्त्री विनाशनम्॥

**मानसागरी के अनुसार:**

धने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजे।
कन्या भर्तुविनाशाय भर्तुः कन्या विनश्यति॥

**बृहत् ज्योतिषसार के अनुसार:**

लग्ने व्यये चतुर्थे च सप्तमे वा अष्टमे कुजः।
भर्तारं नाशयेद् भार्या भर्ताभार्या विनाश्येत्॥

**भावदीपिका के अनुसार:**

लग्ने व्यये च पाताले जामित्रे चाष्टमे कुजे।
स्त्रीणां भर्तु विनाशः स्यात् पुंसां भार्या विनश्यति॥

**बृहत् पाराशर होरा के अनुसार:**

लग्ने व्यये सुखे वापि सप्तमे वा अष्टमे कुजे।
शुभ दृग् योग हीने च पतिं हन्ति न संशयम्॥



उपरोक्त श्लोकों का भावार्थ है कि जन्म लग्न से प्रथम, द्वितीय, चतुर्थ, सप्तम, अष्टम या द्वादश स्थान मे मंगल स्थित होने पर मंगल दोष या कुज दोष बनता हैं। कुछ आचार्यो के अनुसार लग्न के अतिरिक्त मंगली दोष चन्द्र लग्न, शुक्र या सप्तमेश से इन्हीं स्थानो में मंगल स्थित होने पर भी होता हैं।

# मंगली दोष का फल

मंगली दोष वैवाहिक जीवन को विभिन्न प्रकार से प्रभावित करता है - विवाह मे विघ्न, विलम्ब, व्यवधान या धोखा, विवाहोपरान्त दम्पति मे से किसी एक अथवा दोनाको शारीरिक, मानसिक अथवा आर्थिक कष्ट, पारस्परिक मन-मुटाव, वाद-विवाद तथा विवाह-विच्छेद। अगर दोष अत्यधिक प्रबल हुआ तो दोना अथवा किसी एक की मृत्यु भी हो सकती है।

कुंडली में यदि मंगली दोष हो तो उस्से भयभीत या आतंकित नहीं होना चाहिये। प्रयास यह करना चाहिये कि मंगली जातक का विवाह मंगली जातक से ही हो क्याकि मंगल-दोष साम्य होने से वह प्रभावहीन हो जाता हैं तथा दोनासुखी रहते हैं।



*दम्पत्योर्जन्मकाले व्ययधनहिबुके सप्तमे लग्नरन्ध्रे।*
*लग्नाच्चन्द्राच्च शुक्रादपि भवति यदा भूमिपुत्रो द्वयोर्वै॥*
*तत्साम्यात्पुत्रमित्रप्रचुरधनपतां दंपती दीर्घ-काला।*
*जीवेतामेकहा न भवति मश्तिरिति प्राहुरत्रात्रिमुख्याः॥*

**अर्थातः** यदि वर और कन्या के जन्मांग मे मंगल द्वितीय, द्वादश, चतुर्थ, सप्तम अथवा अष्टम भाव मे लग्न, चंद्रमा अथवा शुक्र से समभाव मे स्थित हो तो समता का मंगल दोष होने के कारण वह प्रभावहीन हो जाता है। परस्पर सुख, धनधान्य, संतति, स्वास्थ्य एवं मित्रादि की उपलब्धि होती हैं।

*कुज दोष वत्ती देया कुजदोषवते किल।*
*नास्ति दोषो न चानिष्टं दम्पत्यो सुखवर्धनम्॥*

**अर्थातः** मंगल दोष वाली कन्या का विवाह मंगल दोष वाले वर के साथ करने से मंगल का अनिष्ट दोष नहीं होता तथा वर-वधू के मध्य दांपत्य-सुख बढ़ता है।

❖ मंगल के प्रभाव वाले जाताक आकर्षक, तेजस्वी, चिड़चिड़े स्वाभाव, समस्याओं से लडऩे की शक्ति विशेष रूप से प्रभावमान होता हैं। विकट से विकट समस्याओं में घिरे होने के बावजूद जातक अपना धैर्य नहीं छोड़ते हैं। ज्योतिष ग्रथो में मंगल को भले ही क्रूर ग्रह बताया गया हैं, मंगल केवल अमंगलकारी हि नहीं हैं यह मंगलकारी भी होता हैं।

# मंगल कि उत्पत्ती कैसे हुइ?

शास्त्रों में मंगल ग्रह कि उत्पत्ति शिव से मानी गई हैं। मंगल को पृथ्वी का पुत्र माना गया हैं। मंगल की उत्पत्ति भारत के मध्यप्रदेश के उज्जैन में मानी गई हैं।

- जेसे मंगल का रंग लाल या सिंदूर के रंगके समान हैं।,

इस लिये भगवान गणेश को भी सिंदूर चढाया जाता हैं। इस लिये गणेशजी को मंगलनाथ या मंगलमूर्ति भी कहाजाता हैं।

- मंगल कुमार को गणेशजी नें मंगलवार के दिन दर्शन देकर उनहे मंगल ग्रह होने का वरदान दिया था इसी के कारण ही भगवान गणेश को मंगल मूर्ति कहा जाता हैं और मंगलवार के दिन मंगलमूर्ति गणेश का पूजन किया जाता हैं।
- विद्वानो ने देवी महाकाली जी का पूजन भी मंगलवार को श्रेष्ठ फल देने वाला माना हैं।
- ज्योतिष शास्त्र के अनुसार मंगल का प्रभाव मनुष्य के रक्त और मज्जा पर होता है। इसी से मंगली कुंडली वाले जातक थोड़े गुस्सैल और चिड़चिड़े स्वभाव के होते हैं।

# मंगली होने के लाभ

मंगली कुंडली वाले जातक में अपनी जिम्मेदारी को पूर्ण निष्ठा से निभाने का विशेष गुण होता हैं। मंगली व्यक्ति ज्यादातर कठिन से कठिन कार्य को समय से पूर्व ही कर लेने समर्थ होते हैं। एसे व्यक्ति में नेतृत्व करने की क्षमता जन्मजात पाई जाती हैं। एसे व्यक्ति जल्द किसी से मित्रता नहीं करते और जल्द किसी से घुलते-मिलते नहीं हैं। एसे व्यक्ति जब मित्र या या संबंध बनाते हैं तो पूर्णत: निभा ने का प्रयास अवस्य करते हैं।

एसे व्यक्ति अत्याधिक महत्वाकांक्षी होने के कारण इनके स्वभाव में क्रोध पाया जाता हैं। एसे व्यक्ति उग्र स्वभाव के होने पर भी वह बहुत दयालु, शीध्र क्षमा करने वाले तथा मानवतावादी होते हैं।

एसे व्यक्ति सहीं को सहीं और गलत को गलत कहने में नहीं हिचकिचाते। व्यक्ति किसी गलत के आगे झुकते नहीं और खुद भी गलत नहीं करते। किसी कि खुशामत करना इन्हें ज्यादा रास नाहीं आता। मंगली जातक प्रायः व्यवसायी, उच्च पद आसीत, राजनीति, डॉक्टर, इंजीनियर, अभिभाषक, तंत्र का जानकार और सभी क्षेत्रों में इन्हें विशेष योग्यता प्राप्त होती हैं। व्यक्ति विपरित लिंग के प्रति विशेष संवेदनशील होते हैं उनकी और विशेष झुकाव रखते हैं।

ज्योतिष शास्त्रों के अनुशार मंगली लडके-लडकी अपने जीवन साथी से विशेष अपेक्षाएं रखते हैं और अपने जीवन साथी के मामले में अधिक संवेदनशील होते हैं। इस कारण शास्त्रों में मंगली का विवाह मंगली से ही करने पर जोर दिया गया हैं। कुछ विद्वानो का मत हैं कि लड़के की कुंडली में मंगल हो और लड़की की कुंडली में 1, 4, 7, 8, 12 स्थान में शनि स्थित हो अथवा मंगल के साथ गुरु स्थित हो तब मंगल का प्रभाव समाप्त माना जाता हैं। एसा माना जाता हैं कि मंगली जातक का विवाह विलंब से होता हैं और अच्छी जगह होता हैं।

**इसी लिये मंगली कुंडली वाले व्यक्ति का विवाह मंगली से करना शुभ माना जाता हैं।**

**ज्योतिष महत्व:** ज्योतिष में मंगल ऋण, भूमि, भवन, मकान, झगड़ा, पेट की बीमारी, क्रोध, मुकदमे बाजी और भाई का कारक होता हैं। मंगल हमें साहस, सहिष्णुता, धैर्य, कठिन, परिस्थितियों एवं समस्याओं को हल करने की योग्यता प्रदान करता हैं और खतरों से सामना करने की शक्ति देता हैं।

**मंगल के शांति के उपाय:**

भगवान शिव और गणेश की उपासना करें। तांबा, सोना, गेहूं, लाल वस्त्र, लाल चंदन, लाल फूल, केसर, कस्तुरी, लाल बैल, मसूर की दाल, भूमि आदि का दान करें और ज्योतिष की सलाह पर मूंगा रत्न धारण करें।

# माला संस्कार

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

विशुद्ध निर्दोष उपयुक्त माला की प्राप्ति के बाद या माला का विधिवत निर्माण कार्य संपन्न हो जानेके पश्चयात मालाका संस्कार अवश्य करना या करवा लेना चाहिये।

*कांस्य थाल्यां वर्गाकारेणाष्टाश्वत्थ पत्राणि उत्तानानि डण्ठलानिमध्यगतानि पत्रामेकं मध्येस्थाप्य तस्योपरि पर हस्तग्रंथितां माला निधाय कुशोदकेन पंचगव्येन च पंचाशन्मातृकाक्षैः प्रक्षालयेत्।*

**अर्थातः** कांसे की थाली में पीपल के नौ पत्तों को लेकर आठ पत्तों से अष्टदल कमल जैसा बनाए। एक पत्ता मध्य भाग में रखें। उस पर माला रखे अं आं इत्यादि सं हं पर्यन्त श्लोको का जाप कर दूध, दही, घी, आदि पंचगव्य से स्नान कराकर पुनः शुद्ध जल से स्नान कराएं।

**आपके मार्गदर्शन के लिए स्वर एवं व्यंजन को दर्शाया जा रहा हैं।**

*"ॐ अं आं इं ईं उं ऊं ऋं ॠं लृं ॡं एं ऐं ओं औं अं अः कं खं गं घं ङं चं छं जं झं ञं टं ठं डं ढं णं तं थं दं धं नं पं फं बं भं मं यं रं लं वं शं षं सं हं ळं क्षं"*

उच्चारण हो जाने के बाद में पंचगव्य से माला का प्रक्षालन करें, तथा "सद्योजात" मन्त्र पढ़कर उसे शुद्ध जल से धो लें ।

**सद्योजात मन्त्र:**

***ॐ सद्यो जातं प्रपद्यामि सद्यो जाताय वै नमो नमः।***
***भवे भवे नाति भवे भवस्य मां भवोद्भवाय नमः॥***

तत् पश्चात् वामदेव मन्त्र से चन्दन लेपन करें।

**वामदेव मन्त्र:**

***ॐ वामदेवाय नमो ज्येष्ठाय नमः श्रेष्ठाय नमो रुद्राय नमः***
***कल विकरणाय नमो बलविकरणाय नमः।***
***बलाय नमो बल प्रमथाय नमः सर्व भूत दमनाय नमो मनोन्मनाय नमः।***

तत् पश्चात् अघोर मन्त्र से धूपदान करें।

## अघोर मन्त्र:

***ॐ अघोरेभ्यो ऽथोरेभ्यो घोर घोर तरेभ्यः।***
***सर्वेभ्यः सर्व शर्वेभ्यो नमस्ते अस्तु रुद्ररुपेभ्यः॥***

तत् पश्चात् एक-एक मनके पर सौ-सौ बार ईशान मन्त्र का जप करें।

## ईशान मन्त्र:

***ॐ ईशानः सर्व विद्यानामीश्वरः सर्वभूतानां ब्रहमाधिपति।***
***ब्रहमणोऽधिपति ब्रहमा शिवो मे अस्तु सदा शिवोम॥***

फिर माला में अपने इष्ट देवता की प्राण-प्रतिष्ठा कर प्रार्थना करें।

***माले माले महामाले सर्व तत्व स्वरुपिणी।***
***चतुर्वस्त्वयी-न्यस्तस्तस्मान्मे सिद्धि दाभवः॥***

## सावधानि:

- मन्त्र जप के दौरान माला फेरते समय न तो स्वयं हिले और न माला को हिलाए।
- माला फेरते समय मौन रहे अनावश्यक बाते या शब्दों का उच्चारण न करें।
- माला फेरते समय माला को हाथ से गिरने ना दें।
- माला का धागा घिस गया हो, तो शुभ दिन में नये धागे में पिरोले।
- माला फेरते समय तर्जनी का स्पर्श न हो इस बात का ध्यान रखें। +
- विशेष अनुष्ठानो में प्रयोग होने वाली माला को गुप्त स्थान रखना चाहिये।

- माला से यदि दाना टूट जाय अथवा मनके खो जाय तो दूसरी ऐसी ही माला के मनके मिकाल कर टूटी हुई माला में मिलादेने चाहिए ।
- मन्त्र जप हमेशा एक ही माला से करने चाहिए, क्योंकि जिस माला पर जप करते हैं वह माला अत्यंत चैतन्ययुक्त एवं प्रभावशाली होने लगती हैं।
- विद्वानो का मत हैं निरंतर एक ही माला पर मन्त्र जपने से माला एवं मन्त्र दोनो का प्रभाव बढ़ने लगता हैं।
- माला को हमेशा स्वच्छ कपड़े से ढ़ाँककर या गौमुखी में माला रखकर जप करना चाहिए। मन्त्र जप हेतु गौमुखी को सर्वोत्तम व सुविधाजनक माना जाता हैं।
- मन्त्र के जप हेतु प्रयोग की जाने वाली माला शरीर के अशुद्ध अंगों से स्पर्श नहीं करे इस बात का विशेष ध्यान रखना चाहिए। (शरीर में नाभि के नीचे के अंगो को अशुद्ध माना जाता हैं)
- इस लिए मन्त्र जप करते समय माला नाभि से नीचे नहीं लेजानी चहिए।
- माला भूमि से स्पर्श नहीं करे इसका भी ध्यान रखे।
- अशुद्ध अवस्था में स्त्रियों द्वारा स्पर्श नहीं हो इसका भी ध्यान रखे।
- यदि किसी कारण वश माला अशुद्ध हो जाए तो माला का पुनः शुद्धि करण एवं पूजन संस्कार करना चाहिए।

मन्त्र जप के दौरान यदि प्रमादवश माला हाथ गिर जाये तो अग्निपुराण के अनुशार मंत्र का दो सौ बार जप करना चाहिए।

*प्रामादात्पतिते सूत्रे जप्तव्यं तु शतद्वयम्।*

(अग्निपुराण: 3.28.5)

*अष्टोत्तारशतं नित्यमष्टाविंशतिरेव वा।*
*विधिनादशकं वापि त्रिकालेषुजपेद्बुधाः।*

(वेद व्यास)

**अर्थातः** प्रतिदिन 108, 28 अथवा कम से कम 10 बार तीनों काल में जप करे।

# वास्तु एवं रोग

संकलन गुरुत्व कार्यालय

**भवन के उत्तर-पश्चिम भाग(वायव्य कोण) का संबंध वायु तत्त्व के साथ होता हैं।**

वायु का प्राण के साथ संबंध हैं। इस लिये भवन के वायव्य कोण के ज्यादा से ज्यादा स्थानको खुल्ला राखना चाहिये। इस कोने में भारी सामन नहिं रखना चाहिये या भारी भवन का निर्माण नहिं करना चाहिये अन्यथा श्वास से संबंधित परेशानी, वायुविकार तथा मानसिक रोग होने कि संभावना अधिक बढ़ जाती हैं।'=

जिस भवन के वायव्य कोण कि सतह उत्तर-पूर्व कि सतह से थोडी ऊचाई पर एवं दक्षिण-पश्चिम कि सतहसेथोडीनीचीहो वह भवन निवास हेतु शुभ होता हैं।

जिस भवन में उत्तर दिशा कि जगह अधिक होतो परिवार में महिला वर्ग में त्वचा संबंधी रोग एक्झिमा, एलर्जी इत्यादि होने का खतरा बढ जाता हैं।

यदि भवन के पश्चिम में जगह उत्तर से अधिक होतो पुरुष वर्ग के लिये शारीरिक कष्ट होने का खतरा बढ जाता हैं।

**भवन के उत्तर-पूर्व (ईशान कोण) का संबंध जल तत्त्व के साथ होता हैं।**

जिस भवन का ईशान कोण भारी हो तो भवन में रेहने वाले लोगो के शरीर में जल तत्व के असंतुलन के कारण विभिन्न प्रकार के रोग एवं परेशानियां उतपन्न होती हैं।

यदि भवन का ईशान कोणजितना होसके खुला एवं हलका रखा जाये उतना शुभ होता हैं।

यदि भवन में ईशान कोण में रसोई घर होतो घरके सदस्यो में पेट से संबंधित रोग एवं परिवार के सदस्यो के बिचमें तनाव होता हैं।

ईशान कोण में भूमिगत जल भंडार या घरमें आनेवाले पानी कि लाइन इस दिशा मे होतो अति उत्तम होता हैं।

यदि ईशान कोण से पूर्वनुं का भाग ऊंचा होय तो परिवार में पुरुषो के स्वास्थ्य पर खराब असर होता हैं।

यदि घरमें बीमारी घर कर गई होतो रोगी को घर के ईशान कोण कि और मुख करके दवाई का सेवन कराने से रोग जल्द थीक होजाता हैं।

यदि भवन का ईशान कोण कटा हो तो भवन में निवास करने वाले लोग रक्त-विकार एवं यौन रोग हो सकता हैं एवं व्यक्ति कि प्रजनन क्षमता कमजोर होसकती हैं।

यदि ईशान कोण से उत्तर का भाग ऊंचा होय तो परिवार में स्त्री वर्ग का स्वास्थ्य पर खराब असर होता हैं।

**भवन के पूर्वी-दक्षिण (अग्नि कोण) का संबंध अग्नि तत्व के साथ होता हैं।**

जिस भवन के अग्नि कोण में रसोई घरको वास्तु कि द्रष्टि से शुभ मानागया हैं।

जिस भवन के अग्नि कोण में जल भंडार या स्त्रोत हो वहा निवास करने वाले उदर रोग एवं पित्त विकार होने कि संभावना होती हैं।

भवन के दक्षिण-पूर्व दिशामे यदि दक्षिण का स्थान ज्यादा होतो परिवार के पुरुष सदस्यो में मानसिक परेशानी होती हैं।

**वास्तुशास्त्र के अनुसार भवन का केन्द्र स्थान(ब्रह्म स्थान) को ज्यदा महत्व हिया गया हैं।**

जो वास्तु में आकाश तत्त्व से संबंध रखता हैं। इस लिये इस स्थान को यथा संभव खाली रखना आवश्यक हैं जिस्से परिवार के लोगो का स्वाश्थ्य उत्तम होता हैं एवं परिवार का विकास शीघ्र होता हैं।

भवन के ब्रह्म स्थान पर किसी भी प्रकार कि अस्वच्छता होने से परिवार के सदस्यो के स्वास्थ्य पर बुरा असर देखा गया हैं।

भवन के ब्रह्म स्थान पर शौचालय, पगथियां (सीडी), गटर, सेफ्टी टेन्क आदि होने से सदस्यो में कान कि परेशानी, बदनामी, धन हानि एवं परिवार के विकास में रुकावट होते देखा गया हैं।

# रत्नों का अद्भुत रहस्य

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...

## पुखराज

बृहस्पति (गुरु) का रत्न पुखराज गुरु ग्रह के शुभ फलों की प्राप्ति हेतु धारण किया जाता हैं। पुखराज को गुरु का रत्न माना गया है। पुखराज एक बहुमूल्य रत्न हैं।

**हिन्दी मे :-** पुखराज

**सस्कृत मे :-** पुष्पराज, गुरुरत्न, गुरु वल्लभ, पुष्पराग, पीतमणि, पीतरक्त मणि, वाचस्पति-वल्लभ आदि नाम से जाना जाता हैं।

**फ़ारसी मे :-** याकूत

**अंग्रेजी :-** सेफायर

## प्राप्ति स्थान:

जानकारो के मत से पुखराज का प्राप्ति स्थान भारत में आसाम, अन्य देशो में बर्मा, सीलोन, तुर्किस्तान, ईरान, ब्राज़ील, यूराल आदि देशो से पुखराज प्राप्त होते हैं। अंतराष्ट्रिय बाजारों में सीलोन व बर्मा के पुखराज की मांग सबसे अधिक मानी जाती हैं।

पुखराज रत्न को विद्वान ग्रंथकारो नें सभी रत्नों का राजा हैं। पुखराज पीले, सफ़ेद और नीले रंगों का होता हैं। एसी मान्यता हैं की फूलो के जितने रंग होते हैं, पुखराज भी उतने ही रंग में पाया जाता हैं। पीले रंग का पुखराज सर्वश्रेष्ठ माना जाता है।

स्वर्णमय आभायुक्त स्वच्छ, पारदर्शक और वजनदार पुखराज दुर्लभ माना जाता हैं।

विद्वानो के मत से उत्तम पुखराज धारण करने वाले को मनसिक शान्ति, धन की प्राप्ति, स्वास्थ्य लाभ, दिर्घायु, मान-सम्मान, बुद्धि-बल की वृद्धि होती हैं एवं दौलत-शोहरत प्राप्त होती हैं व्यक्ति की प्रतिष्ठा निरंतर बढती हैं। पौराणिक मान्यताके अनुशार यदि किसी विषैले कीड़े ने काटा हो, उस स्थान पर असली पुखराज घिस कर लगाने से विष का प्रभाव उतर जाता हैं।

## पुखराज के लाभ

- पुखराज धारण करने से कन्याओं को वैवाहिक सुख शीध्र प्राप्त होता हैं एवं पूर्ण वैवाहिक सुख प्राप्त होता हैं।
- बृहस्पति को पुत्र संतान कारक माना गया है, अतः पुखराज धारण करने पुत्र संतान की प्राप्ति होती हैं।
- धर्म-कर्म व आध्यात्मिक उन्नति हेतु पुखराज धारण करना अत्यंत लाभदायक होता हैं।
- पुखराज धारण करने से भूत-प्रेत आदि आसुरी बाधाओं का निवारण होता हैं।
- पुखराज को धारण करने से वाणी सम्बन्धी दोष दूर होते हैं एवं गले की पीड़ा से राहत मिलती हैं।
- पुखराज पीलिया, तिल्ली, पांडू रोग, खांसी, दन्त रोग, अल्सर, सन्निपात, मुख की दुर्गन्ध, बवासीर, मन्दाग्नि, पित्त-ज्वरादि आदि कई प्रकार के रोगों के ईलाज के लिए प्रयोग किया जाता रहा हैं।
- विद्वान ज्योतिषीयों के मतानुसार यदि किसी कन्या की शादी में विघ्न-बाधा आ रही हो उसे पुखराज धारण कराने से विवाह में बाधा उत्पन्न करने वाले अशुभ योगो का अंत हो जाता हैं अर्थात कन्या की शादी जल्दी हो जाती हैं।

- गुरु ग्रह को जीवनदाता माना गया हैं। गुरु वसा एवं ग्रंथियों से सीधा संबंध रखता है। इस लिये गला रोग, सीने का दर्द, श्वास रोग, वायु विकार, टीबी, हृदय रोग में पुखराज धारण करने से लाभप्रद होता है।
- पुखराज पाँच रंगों में पाया जाता है- हल्दी रंग में, केशर/केशरिया, नीबू के छिलके के रंग का, स्वर्ण के रंग का तथा सफेद-पीली झाँई वाला।
- गुरू का रत्न पुखराज हैं। पीले रंग का पुखराज मोटापे को नियंत्रित करने के लिए उत्तम रत्न हैं एवं जिस व्यक्ति का स्वास्थ्य दुर्बल रहता हों, उन्हें अपनी सेहत में सुधार के लिए पुखराज धारण करना भी लाभप्रद होता हैं। पुखराज धारण करने से रक्तचाप नियंत्रित रहता हैं।

## मान्यता:

उत्तम पुखराज वहं हैं जो स्पर्श करन से चिकना लगे, जो हाथ में लेने पर उसका वजन कुछ भारी लगे, जो पारदर्शी हो, जो प्राकृतिक चमक से युक्त हो।

पुखराज को चौबीस घन्टे कच्चे दूध में डूबां कर रखने के बाद यदि उसकी चमक फीकी न पड़े तो समझे पुखराज असली हैं।

***पुष्परागं गुरु स्वच्छं स्निग्धं स्थूलं समं मृदु ।***
***कर्णिकार प्रसूनाभं मसृणं शुभमष्टधा॥***

(रसरत्नसमुच्चय अध्याय-४.२४)

**अर्थात:** जो पुखराज हाथ पर रखने से वजनी (अर्थात: गुरु) हो, देखने में स्निग्ध हो, दाग-धब्बे रहित स्वच्छ हो, आकार में बडा (अर्थात: स्थूल) हो, परत रहित (अर्थात: सम) हो, छूने में मुलायम हो, खिले हुए पीले कण्डिर के फूल के समान आभा हो, कसौटी पर घिसने से रंग और बढा हुवा दिखाई हो एसा पुखराज श्रेष्ठ होता हैं।

***निष्प्रभं कर्कशं रूक्षं पीतं श्यामं नतोन्नतम् ।***
***कपिशं कपिलं पाण्डु पुष्परागं परित्यजेत् ।। रस-४.२५ ।।***

## पुखराज के दोष:

- दुधिये रंग का पुखराज धारण करने से शरीर पर शस्त्रधात, चोट आदि की आशंकाओं को बढाता हैं।
- जिस पुखराज में चीर- सीधी धारी या लकीर दिखे एसे पुखराज को धारण करने से बंधु-बाँधवों से विरोध उत्पन्न करवाता हैं।
- जिस पुखराज सुन्न हो अर्थात चमकरहित उसे धारण करने से धारण करने वाले के स्वास्थ्य के लिए हानिकारक होता हैं।
- जिस पुखराज में लाल रंग के छींटे या धब्बे हो एसे पुखराज को धारण करने से धनधान्य नाशक होता हैं।
- जिस पुखराज में काले रंग के छींटे या धब्बे हो एसे पुखराज को धारण करने से गृहस्थजीवन के लिये नुक्शानदाय सिद्ध होता हैं।
- जिस पुखराज में खड्डा दिखाई देता हो, एसे पुखराज को धारण करने से धन-संपत्ति को नष्ट करने वाला होता हैं।
- जिस पुखराज में जाले दिखाई देता हो, एसे पुखराज को धारण करने से संतान सुख के लिए हानिकारक माना जाता हैं।
- जिस पुखराज में दो रंग हो वह रोग वृद्धि करने वाला माना गया हैं।
- दोषयुक्त पुखराज लाभ के स्थान पर हानि कारता हैं।

>> क्रमशः अगले अंक में ...

***

# मंत्र सिद्ध दुर्लभ सामग्री

| | |
|---|---|
| काली हल्दी:- 370, 550, 730, 1450, 1900 | कमल गट्टे की माला - Rs- 370 |
| माया जाल- Rs- 251, 551, 751 | हल्दी माला - Rs- 280 |
| धन वृद्धि हकीक सेट Rs-280 (काली हल्दी के साथ Rs-550) | तुलसी माला - Rs- 190, 280, 370, 460 |
| घोडे की नाल- Rs.351, 551, 751 | नवरत्न माला- Rs- 1050, 1900, 2800, 3700 & Above |
| हकीक: 11 नंग-Rs-190, 21 नंग Rs-370 | नवरंगी हकीक माला Rs- 280, 460, 730 |
| लघु श्रीफल: 1 नंग-Rs-21, 11 नंग-Rs-190 | हकीक माला (सात रंग) Rs- 280, 460, 730, 910 |
| नाग केशर: 11 ग्राम, Rs-145 | मूंगे की माला Rs- 190, 280, Real -1050, 1900 & Above |
| स्फटिक माला- Rs- 235, 280, 460, 730, DC 1050, 1250 | पारद माला Rs- 1450, 1900, 2800 & Above |
| सफेद चंदन माला - Rs- 460, 640, 910 | वैजयंती माला Rs- 190, 280, 460 |
| रक्त (लाल) चंदन - Rs- 370, 550, | रुद्राक्ष माला: 190, 280, 460, 730, 1050, 1450 |
| मोती माला- Rs- 460, 730, 1250, 1450 & Above | विधुत माला - Rs- 190, 280 |
| कामिया सिंदूर- Rs- 460, 730, 1050, 1450, & Above | मूल्य में अंतर छोटे से बड़े आकार के कारण हैं। >> Shop Online \| Order Now |

# मंत्र सिद्ध स्फटिक श्री यंत्र

"श्री यंत्र" सबसे महत्वपूर्ण एवं शक्तिशाली यंत्र है। "श्री यंत्र" को यंत्र राज कहा जाता है क्योकि यह अत्यन्त शुभ फ़लदयी यंत्र है। जो न केवल दूसरे यन्त्रो से अधिक से अधिक लाभ देने मे समर्थ है एवं संसार के हर व्यक्ति के लिए फायदेमंद साबित होता है। पूर्ण प्राण-प्रतिष्ठित एवं पूर्ण चैतन्य युक्त "श्री यंत्र" जिस व्यक्ति के घर मे होता है उसके लिये "श्री यंत्र" अत्यन्त फ़लदायी सिद्ध होता है उसके दर्शन मात्र से अन-गिनत लाभ एवं सुख की प्राप्ति होति है। "श्री यंत्र" मे समाई अद्रितिय एवं अद्रश्य शक्ति मनुष्य की समस्त शुभ इच्छाओं को पूरा करने मे समर्थ होति है। जिस्से उसका जीवन से हताशा और निराशा दूर होकर वह मनुष्य असफ़लता से सफ़लता कि और निरन्तर गति करने लगता है एवं उसे जीवन मे समस्त भौतिक सुखो कि प्राप्ति होति है। "श्री यंत्र" मनुष्य जीवन में उत्पन्न होने वाली समस्या-बाधा एवं नकारात्मक उर्जा को दूर कर सकारत्मक उर्जा का निर्माण करने मे समर्थ है। "श्री यंत्र" की स्थापन से घर या व्यापार के स्थान पर स्थापित करने से वास्तु दोष य वास्तु से सम्बन्धित परेशानि मे न्युनता आति है व सुख-समृद्धि, शांति एवं ऐश्वर्य कि प्रप्ति होती है।

>> Shop Online | Order Now

**गुरुत्व कार्यालय** मे विभिन्न आकार के "श्री यंत्र" उप्लब्ध है

**मूल्य:- प्रति ग्राम** Rs. **28.00 से** Rs.**100.00**

GURUTVA KARYALAY
BHUBNESWAR-751018, (ODISHA), Call Us: 91 + 9338213418, 91 + 9238328785,
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in, gurutva.karyalay@gmail.com
Visit Us: www.gurutvakaryalay.com | www.gurutvajyotish.com | www.gurutvakaryalay.blogspot.com

# प्रकृति की अलौकिक देन रुद्राक्ष धारण करने से लाभ

संकलन गुरुत्व कार्यालय

गतांक से आगे...

## पंच मुखी रुद्राक्ष:



- पंच मुखी रुद्राक्ष साक्षात कालाग्नि का स्वरुप हैं।
- पंच मुखी रुद्राक्ष धारण करने से सभी प्रकार के अनिष्ट एवं कश्टो से मुक्ति मिलती हैं।
- पंच मुखी रुद्राक्ष मनोवांचित फल प्राप्त करने हेतु उत्तम हैं।
- पंचमुखी रुद्राक्ष धारण करने से सुख-शांति प्राप्त होती हैं।
- पंच मुखी रुद्राक्ष शत्रु भय से रक्षा करने के लिए भी लाभदायक मानाजाता हैं।
- पंच मुखी रुद्राक्ष धारण करने से जहरीले जीव-जंतुओं से रक्षा होती हैं।
- विष के प्रभाव को कम करने में पंचमुखी रुद्राक्ष अति लाभदायक हैं।
- महापुरुषो का कथन हैं की पंचमुखी रुद्राक्ष धारण करने से परस्त्री गमन, अभक्ष्य भोजन का भक्षण करने के पापों से मुक्ति मिलती हैं। चित्त का शुद्धि करण हो जाता हैं।
- पंचमुखी रुद्राक्ष को पंचतत्वों का प्रतीक मानाजाता हैं।
- पंच मुखी रुद्राक्ष को शास्त्रकारों ने आयुवर्द्धक एवं सर्वकल्याणकारी व मंगलप्रदायक माना हैं।
- पंच मुखी रुद्राक्ष अभीष्ट कार्यो की सिद्धि हेतु लाभदाय होता हैं।

जन सामान्य में एसी भ्रमक धारणाएं हैं की पंच मुखी रुद्राक्ष सस्ता एवं आसानी से मिलने के कारण यह अधिक लाभकारी नहीं होता। लेकिन वास्तविकता इससे परे हैं जानकारों का मत हैं की पंचमुखी सर्वाधिक लाभकारक होता हैं। मनुष्य को अपने उद्देश्य की पूर्ति हेतु आवश्यक्ता के अनुशार रुद्राक्ष धारण करना चाहिए।

**पंच मुखी रुद्राक्ष को धारण करने का मन्त्र:-**

*ॐ ह्रां आं क्ष्म्यैं स्वाहा॥*

## छः मुखी रुद्राक्ष:



- छः मुखी रुद्राक्ष साक्षात कार्तिकेय का स्वरुप हैं। कुछ विद्वानो के मत से छः मुखी रुद्राक्ष गणेशजी का प्रतिक हैं।
- छः मुखी रुद्राक्ष धारण करने से माता पार्वती शीघ्र प्रसन्न होती हैं।
- छः मुखी रुद्राक्ष धारण करने से विद्या प्राप्ति में सफलता प्राप्त होती हैं। अतः छः मुखी रुद्राक्ष विद्यार्थियों के लिए उत्तम रहता हैं।

